शरीर, निरभिमानता, कर्त्तव्य-निष्ठा, आत्मतोष, मधुर वाणी आदि सद्गुण उन्हे कुल-परम्परा मे ही प्राप्त थे। लोकप्रियता एवं सांस्कृतिक सुरुचि का उनमे अपूर्व संगम था। प्रत्येक मच उनके बहु-आयामी व्यक्तित्व से खिल उठता था। उनकी इन विशेषताओ से श्री, समृद्धि एव सत्कीर्त्ति उनके चरण चूमती रहती थी। उनका जीवन वस्तुत. अनेक प्राचीन अप्रकाशित हस्तलिखित ग्रन्थो के जीर्णोद्धार का प्रामाणिक इतिहास है। सन् १९३५ ई० मे अपनी दिवगता पत्नी की स्मृति मे उन्होने प्राकृत एव जैनविद्या की सेवा के अपने संकल्प को पुन. दुहराया और १२-३-७३ (अपनी मृत्यु-तिथि) तक अपने सकल्प को मूर्त्त रूप देने की दिशा मे निरन्तर सलग्न रहे। फलस्वरूप, जैन शिलालेख-सग्रह, प्र० भा० (सन् १९२८ ई०) सावयधम्म-दोहा (सन् १९३२ ई०), णायकुमारचरिउ (सन् १९३२ ई० तथा सन् १९७२ ई०), पाहुडदोहा (सन् १९३३ ई०), करकडुचरिउ (सन् १९३४ तथा १९६४ ई०), षट्खण्डागम (धवला टीका, भा० १–१६, सन् १९३९–१९५८ ई०), तत्त्वसमुच्चय (सन् १९५२ ई०), मयणपराजयचरिउ (सन् १९६२ ई०), भारतीय जैन संस्कृति के विकास मे जैनधर्म का योगदान (सन् १९६२ ई०), सुगन्धदशमीकथा (सन् १९६६ ई०), कहकोसु (सन् १९६९ ई०), सुदसणचरिउ (सन् १९७० ई०), जसहरचरिउ (डॉ० पी० एल्० वैद्य के साथ, सन् १९७३ ई०), वीरजिणिदचरिउ (सन् १९७५ ई०), महावीर (सन् १९७५ ई०), जिनवाणी (सन् १९७५ ई०) तथा शताधिक मौलिक शोध-निबन्ध लिखकर उन्हें महार्घ्य के रूप मे उन्होंने वाग्देवी के श्रीचरणो मे अर्पित किया।

सन् १९४४ ई० (बी० एच्० यू०, बनारस) तथा सन् १९६६ ई० (अलीगढ) मे उन्होने इस कान्फ्रेन्स के प्राकृत एव जैनविद्या-विभाग की अध्यक्षता की। सन् १९४३ ई० तक इस कान्फ्रेन्स मे प्राकृत एव पालि-विभाग सयुक्त थे तथा वह 'अर्द्धमागधी-विभाग' कहलाता था, किन्तु यह विचित्र संयोग था कि सन् १९४४ ई० से प्राकृत एव जैनविद्या-विभाग स्वतन्त्र हुआ और डॉ० जैन उसके प्रथम अध्यक्ष हुए थे।

डॉ० आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्ये एक ओर जहां प्राकृत एव जैनविद्या के सफल प्राध्यापक एव अनुसन्धाता थे, वहीं वे कुशल वक्ता तथा अप्रकाशित साहित्य के महान् उद्धारक, निपुण सम्पादक तथा निष्पक्ष एव निर्भीक समीक्षक भी। उनका व्यक्तित्व बडा तेजस्वी था। जब वे पाश्चात्य वेशभूषा मे रहते, तब व्यूलर, लॉयमान एव हर्मन याकोबी का स्मरण आ जाता था।

नारिकेल-वृत्तिवाले डॉ० उपाध्ये सत्यान्वेषी, पन्थ के आग्रह से दूर, सकल्प से ससिद्धि तक एकरस कार्यरत रहनेवाले आप्तपुरुष थे। उनकी कार्य-प्रणाली, व्यवस्था-शैली एव अनुशासन-पद्धति सर्वथा मौलिक थी। वे सन् १९४१ ई० मे इस

कान्फ्रेन्स के ११वें अधिवेशन (हैदराबाद सन् १९४१ ई०) मे अर्द्धमागधी-विभाग के अध्यक्ष तथा सन् १९६६ ई० मे अलीगढ-अधिवेशन के प्रधान अध्यक्ष रह चुके थे।

डॉ० उपाध्ये का जन्म महाराष्ट्र के सदलगा (जि० वेलगाँव) ग्राम मे ६-२-१९०६ को हुआ था और मृत्यु ८-१०-१९७५ की रात्रि मे ६।। वजे कोल्हापुर-स्थित उनके अपने आवास मे। उपाधि-प्राप्ति (सन् १९३० ई०) के बाद उनका समग्र जीवन जैनसाहित्य का प्रामाणिक इतिहास है। पचसुत्त (सन् १९३४ ई०), प्रवचनसार (सन् १९३५ ई०), परमात्मप्रकाश और योगसार (सन् १९३७ ई०), वरागचरित (सन् १९३८ ई०), कसवहो (सन् १९४० ई०), वृहत्कथाकोष (सन् १९४३ ई०), धूर्त्ताख्यान (सन् १९४४ ई०), चदलेहा सट्टक (सन् १९४५ ई०), लीलावइकहा (सन् १९४९ ई०), तिलोयपण्णत्ति एव जबूदीवपण्णत्ति (डॉ० जैन के साथ सन् १९५१–५४ ई०), आणदसुदरीकहा (सन् १९५५ ई०), कुवलयमालाकहा (सन् १९५९ ई०), कट्टिगेयाणुवेक्खा (सन् १९६० ई०), आराधनासमुच्चय और योगसारसग्रह (सन् १९६७ ई०), ज्ञानपीठ-पूजाजलि, (प० फूलचन्द्रजी शास्त्री के साथ, सन् १९५६ ई०) गीतवीतराग (सन् १९७१ ई०), पचास्तिकायसार (सम्पादन सन् १९७५ ई०), महावीर युग और जीवन-दर्शन (डॉ० जैन के साथ, सन् १९७५ ई०) प्रभृति ग्रन्थरत्न एव शताधिक शोध-निवन्ध उनके चिरन्तन स्मारक के रूप मे युग-युग तक हमारा मार्ग-दर्शन करते रहेगे।

उक्त दोनो विद्वानो का सम्मिलन यथार्थत उत्तर एव दक्षिण भारत का सम्मिलन था। अपने सयुक्त कार्यो के कारण वे एक दूसरे के पर्यायवाची वन गये थे। शौरसेनी-प्राकृतागमो एव जैनविद्या के विविध अगो के उद्धार के लिए मानो वे पुष्पदन्त एव भूतवलि के रूप मे ही अवतीर्ण हुए थे। माणिकचन्द्र जैन-ग्रन्थमाला, भारतीय ज्ञानपीठ एव जीवराज जैन-ग्रन्थमाला जैसी सस्थाएँ जैनविद्या के भीष्मपितामह स्व० पं० नाथूराम प्रेमी एव उक्त दोनो महारथी विद्वानो के सक्रिय सहयोग से ही विश्व के शोध-संस्थानो एव प्रकाशन-प्रतिष्ठानो मे गुण एव परिमाण दोनों ही दृष्टियो से सर्वोच्च स्थान प्राप्त कर सकी। उनकी गौरव-प्रतिष्ठा के तथ्यपूर्ण इतिहास मे उनका नाम स्वर्णाक्षरो मे अकित रहेगा। विशिष्ट कालखण्ड के इन सर्वोच्च शलाकापुरुषो के आकस्मिक निधन से न केवल जैनविद्या, अपितु समस्त भारतीय प्राच्यविद्या की अपूरणीय क्षति हुई है।

डॉ० नेमिचन्द्र शास्त्री ने अपनी वेगगामी साहित्यिक गवेषणाओ मे समय की गति को काफी पीछे छोड दिया था। 'हरिभद्र के प्राकृत कथा-साहित्य का आलोचनात्मक परिशीलन' (सन् १९६५ ई०), रिट्ठसमुच्चय, भद्रवाहुसहिता, आचार्य हेमचन्द्र और उनका शब्दानुशासन (सन् १९६३ ई०), अभिनव प्राकृत

व्याकरण (सन् १९६३ ई०), हिन्दी-जैनसाहित्य-परिशीलन (सन् १८५६–७४ ई०), भारतीय ज्योतिष (सन् १९५६ ई०), मगलमन्त्र णमोकार (सन् १९५६ ई०), व्रततिथिनिर्णय (सन् १९५६ ई०), प्राकृत-भाषा और जैनसाहित्य का इतिहास (सन् १९६६ ई०), केवलज्ञानप्रश्नचूडामणि (सन् १९६१ ई०), गीतिकाव्यानुचिन्तानम् (सन् १९७० ई०), लोकविजययन्त्र (सन् १९७२ ई०), महाकवि भास (सन् १९७२ ई०), अलकारचिन्तामणि (सन् १९७३ ई०) तीर्थंकर महावीर और उनकी आचार्य-परम्परा (४ भागो मे, सन् १९७५ ई०) आदि अनेक ग्रन्थरत्न तथा शताधिक मौलिक शोध-निबन्ध उनकी प्रखर प्रतिभा के उज्ज्वल प्रतीक हैं। उनके बहुमुखी व्यक्तित्व ने समय के पूर्व ही विविध सम्मान-पुरस्कार एव धवल कीर्त्ति अर्जित कर ली थी। बिहार मे प्राकृत-भाषा के अध्ययन को विस्तार देनेवालो मे उनका नाम अग्रगण्य माना जायगा। वे इस सम्मेलन के उज्जैन (सन् १९७२ ई०)–अधिवेशन के प्राकृत व जैनविद्या-विभाग के अध्यक्ष रह चुके थे।

डॉ० शास्त्री का जन्म दि० २-१-१९२२ को राजस्थान के बसई-धियाराम (जि० भरतपुर) ग्राम मे हुआ था। वे स्वभाव से सरल, मधुर एव औढरदानी थे। भ० महावीर के २५००वें निर्वाण-महोत्सव के अवसर पर उन्होने 'तीर्थंकर महावीर एव उनकी आचार्य-परम्परा' नामक अर्थवती, मूल्यान्वेषी और शोधपरक कृति चार खण्डो मे तैयार कर भ० महावीर के प्रति अपनी सारस्वत श्रद्धाजलि समर्पित की थी, किन्तु अपनी इस शाश्वत कृति से अर्जित होनेवाले सम्मान को देखे-सुने बिना ही वे दिनाक १०-१-७४ ई० को स्वर्गस्थ हो गये, फलत हमारे अध्ययन एव शोध के दुर्भाग्य की छाया और भी अधिक काली और लम्बी हो गई।

डॉ० गुलाबचन्द्र चौधरी ने अपनी पारिवारिक समृद्धिजन्य सुख-सुविधाओ का परित्याग कर सरस्वती की अर्चना-हेतु स्वत ही कष्टपूर्ण जीवन स्वीकार किया था। उनका दायाँ पैर खराब होने से वे डण्डे के सहारे चलते थे, इसी कारण 'दण्डी' के नाम से भी प्रसिद्ध थे। शरीर से हृष्ट-पुष्ट, निर्भीक एव तेजस्वी मुखमुद्रावाले डॉ० चौधरी आत्माभिमानी एव अपने गर्म-नम्र स्वभाव के लिए प्रसिद्ध थे।

डॉ० चौधरी का जन्म मध्यप्रदेश के सिलौण्डी (जबलपुर) ग्राम मे सन् १९१८ ई० के आसपास हुआ था। जीवन के हर मोड पर उन्हे सघर्षों से जूझना पडा, किन्तु उन्होने कभी पराजय स्वीकार नही की और सामान्य ग्रन्थपाल के पद से उन्नति करते-करते सन् १९७३ ई० मे राजकीय प्राकृत-शोध-सस्थान, वैशाली

का निदेशक पद आयत्त किया। व्याकरण, साहित्य, दर्शन, इतिहास एव सस्कृति का उन्होने तलस्पर्शी ज्ञान प्राप्त किया था। प्राच्य एव मध्यकालीन जैनस्रोतो के आधार पर Political History of Northern India from Jaina Sources (1954), जैनशिलालेख-सग्रह, तृ० भा० की विस्तृत भूमिका (सन् १९५७ ई०), पुराणसारसग्रह, कन्नड-भाषा के ५५ शिलालेख, जैनसाहित्य का बृहद् इतिहास, भा० ६ (सन् १९७६ ई०) आदि विशिष्ट ग्रन्थ एव दर्जनो शोध-निबन्ध लिखकर उन्होने जैनविद्या की महनीय सेवा की। दि० ४-५-१९७४ को उनके दिवगत हो जाने से जैनविद्या का एक मूर्द्धन्य विद्वान् सदा-सदा के लिए अस्त हो गया।

**डॉ० प्रबोध बेचर** पण्डित दिल्ली-विश्वविद्यालय में भाषाविज्ञान के प्रख्यात प्राध्यापक थे। वे अपने जीवन के कुल ५४ वसन्त ही देख पाये थे। इस अल्पावधि मे ही प्राकृत-भाषा एव भारतीय भाषाविज्ञान-सम्बन्धी मौलिक शोधकार्यो ने उन्हे प्रमुख भाषाविदो की श्रेणी मे ला खडा किया था। उनकी निम्नाकित रचनाएँ बहुचर्चित थी Indo-Aryan Sibilants in Gujarat (1953), प्राकृत-भाषा (सन् १९५४ ई०), गुजराती-व्याकरण मे जाति एव परिमाण (सन् १९६० ई०), position of Indo-Aryan languages in the study of classical languages (1968), गुजराती भाषानु ध्वनि-स्वरूप अने ध्वनि-परिवर्तन (सन् १९६८ ई०), Parametres in Speech-variation in Indian Community in languages and society in India (1969)

मृत्यु-पूर्वकाल मे वे बिना किसी आत्मविज्ञापन के भाषाविज्ञान-सम्बन्धी कुछ नवीन सिद्धान्तो के निर्धारण मे सलग्न थे, किन्तु दिनाक २७-११-१९७५ ई० को वे अकस्मात् ही काल-कवलित हो गये। उनकी इस शोकजनक मृत्यु से भाषा-विज्ञान का क्षेत्र सूना हो गया और निकट भविष्य मे उनके स्थान की पूर्त्ति सम्भव प्रतीत नही होती।

**मुनिश्री जिनविजयजी** साहित्य की साक्षात् प्रतिमूर्त्ति थे। साहित्य-सेवा के प्रति उनकी निष्ठा का यही छोटा-सा उदाहरण पर्याप्त है कि उन्होने अपने जीवन का पूरा समय एव शक्ति सारस्वत साधना मे समर्पित करने के लिए ही मुनिपद धारण कर लिया था। सस्कृत-प्राकृत-अपभ्रश तथा अनेक आधुनिक भारतीय भाषाओ के साथ-साथ जर्मन-फ्रेंच-इतालवी एव अँगरेजी पर भी उनका अच्छा अधिकार था। सिन्धी जैन ग्रन्थमाला एव राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला से प्रकाशित ऐतिहासिक मूल्य के लगभग २५० ग्रन्थ उनकी अमर कृतियो के रूप मे परिगणनीय है।

मुनिश्री का जन्म सन् १८८८ ई० की २७ जनवरी को हुआ था और मृत्यु सन् १९७५ ई० के ३ जून को। उनके स्वर्गवास से निश्चय ही जैनविद्या-जगत् का एक

कर्मठ महान् तपस्वी उठ गया, जिसकी पूर्ति आगामी समयो मे असम्भव-सी प्रतीत होती है।

डॉ० मोतीचन्द्र, आधुनिक हिन्दी के जनक भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के वशधर, दैवी प्रतिभा से सम्पन्न एव प्राच्यभारतीय कलाओ के श्रेष्ठ आचार्य थे। उन्होने जैनकला एव पुरातत्त्व पर महत्त्वपूर्ण शोधकार्य किये। उनकी रचनाओ मे New Documents of Jaina Paintings Jaina miniature Paintings in western India प्रभृति ग्रन्थ जैनविद्या के अलकार माने जा सकते हैं। विगत १७-१२-७४ को उनके दुर्भाग्यपूर्ण निधन से इस क्षेत्र की अपूरणीय क्षति हुई है।

डॉ० नार्मन ब्राऊन जन्म से विदेशी, किन्तु सस्कारो से भारतीय थे। भारतीय प्राच्यविद्या से प्रभावित होकर वे बचपन मे ही भारत आ गये थे तथा वैदिक, बौद्ध एव जैनविद्याओ का गहन अध्ययन करते रहे। इसके साथ-साथ उन्होने हस्तलिखित ग्रन्थो के अध्ययन तथा उनके मूल्याकन मे पर्याप्त समय लगाया। सन् १९२६ ई० मे डॉ० मोरिस ब्लूमफील्ड के निर्देशन मे उन्होने प्राच्यभारतीय सस्कृति पर शोधकार्य किया, जिससे प्रभावित होकर उसी वर्ष पेन्सिलवानिया युनिवर्सिटी ने अपने यहाँ 'इमर्चस प्रोफेसर ऑव सस्कृत' तथा 'इमर्चस ऑव दि साउथ एशिया रीजनल स्टडीज डिपार्टमेण्ट एट दि युनिवर्सिटी ऑव पेंसलवानिया' के चेयरमैन-पद पर नियुक्त किया था। इन पदो पर रहते हुए डॉ० ब्राऊन ने जैन साहित्य, कला एव पुरातत्त्व पर अनेक शोधकार्य किये, जिनमे Early Swetambara Jain Miniatures (1929), Miniature Paintings of the Jaina Kalpa Suttre (1935), Manuscript Illustrations of Uttaradhyayanasuttre (1941), The Jaina Temple Room in the Metropolitan Museum of Art (1949) The Vasanta Vilase (1962) आदि शोधग्रन्थ विशेष महत्त्वपूर्ण हैं।

डॉ० ब्राऊन यूरोपीय एव अमेरिकी देशो मे जैनविद्या के अग्रणी विद्वान् माने जाते थे। दिनाक २१-४-७५ को उनके निधन से जैनविद्या-विभाग की अपूरणीय क्षति हुई है।

इसी प्रकार, प० जीवन्धरजी (इन्दौर), प० माणिकचन्द्रजी (फीरोजाबाद) एव पं० दयाचन्द्रजी (सागर) जैसे जैन दार्शनिक विद्वानो का भी रह-रहकर स्मरण आ रहा है, जिन्होने कर्म-सिद्धान्त तथा व्यवहार एव निश्चय के गहन चिन्तन, तुलनात्मक अध्ययन एव शोधकार्यों मे अपना सारा जीवन समर्पित कर दिया। इनके दुखद निधन से जैनदर्शन के क्षेत्र मे जो रिक्तता आई है, दीर्घकाल तक उसकी पूर्ति की सम्भावना नहीं है।

**श्रीमती रमारानी जैन** (अध्यक्षा, भारतीय ज्ञानपीठ) प्राकृत एव जैनविद्या के लिए कल्पवृक्ष के समान थी। वाग्देवी के पुण्यचरणो मे भारतीय ज्ञानपीठ को उन्होने एक महार्घ्य के रूप मे समर्पित कर साहित्य के प्रति अपने दायित्व-बोध का सुन्दर परिचय दिया। जैनविद्या-सम्बन्धी लुप्त-विलुप्त एव अनुपलब्ध दुर्लभ ज्ञानराशि का सकलन, उद्धार एव प्रकाशन कर उसे सर्वसुलभ बनाने मे रमाजी के प्रयास साहित्यक इतिहास मे एक गौरवपूर्ण अध्याय के रूप मे चिरस्मरणीय रहेगे। प्राच्य भारतीय विद्या के उन्नयन-हेतु निरन्तर चिन्तनशील, अनुसन्धाताओ के प्रति निश्छल गहरी ममता तथा जैनविद्या के प्रति गहरी आस्था के कारण वे उनके सरक्षण की प्रतीक बन गई थी। दिनाक २२-७-७५ को उनके अप्रत्याशित निधन से प्राच्यविद्या-जगत् ने सचमुच ही अपना एक सर्वश्रेष्ठ सरक्षक खो दिया।

जैनविद्या के सरक्षको की श्रेणी मे **श्रीबाबू जुगमन्दिरदास जैन** को भी विस्मृत नही किया जा सकता। प्रारम्भ मे वे ब्रिटिश-शासन के विरोध मे प्रमुख क्रान्तिकारी-दल के नेता थे और अपनी जन्मभूमि से उन्हे फरार (भूमिगत) होना पडा था। उसी समय वे कलकत्ता पहुँचे। सयोग से रवीन्द्र-साहित्य से प्रभावित हो गये, किन्तु अपने तथा स्वतन्त्रता-सेनानियो के परिवारो के भरण-पोषण के लिए उन्हे विवश होकर व्यवसाय मे फँस जाना पडा। वे अपने मृत्यु-दिवस, २४-६-१९७३ तक निराश्रित एव असहाय स्वतन्त्रता-सेनानियो का भरण-पोषण तो करते ही रहे, उत्तर एव पूर्व भारत के दर्जनो जैनशोध-सस्थानो के वे कर्मठ एव सक्रिय कार्यकर्त्ता भी रहे। अनेक प्राध्यापको एव शोधकर्त्ताओ को उन्होने सहायता दी। प्राकृत एव जैनविद्या के उद्धार तथा उसकी प्रगति के लिए उन्होने जो कुछ किया, उसका शताश भी उन्होने प्रकाश मे नही आने दिया। जैनविद्या के इस आधुनिक भामाशाह के निधन से सचमुच ही प्राच्यविद्या का एक महान् सरक्षक छिन गया।

उक्त कृतनिश्चय व्यक्तित्वो का हम बार-बार स्मरण करते हैं। उनके अभाव मे आज हमारा यह विभाग श्रीविहीन-सा प्रतीत हो रहा है। हम प्राकृत एव जैनविद्या-विभाग की ओर से उनके प्रति नतमस्तक होकर श्रद्धाजलि समर्पित करते हैं तथा उनके क्षेत्र मे कार्य करनेवाले समस्त धीमानो एव श्रीमानो से विनम्र प्रार्थना करते हैं कि वे उनके कार्यो को आगे बढाने हेतु आज दृढ सकल्प ले।

° ° °

हम कर्नाटक की इस तपोभूमि के कण-कण को भी अपनी श्रद्धा समर्पित करते हैं, जिसने अरिहनेमि जैसे महामहिम शिल्पकार, विमल, नागार्जुन, जयबन्धु,

दुर्विनीत एवं श्रीविजय जैसे आद्य गद्यकार, समन्तभद्र (दूसरी शती) एवं देवनन्दि पूज्यपाद (५वीं शती) जैसे अध्यात्मसाहित्य के प्रणेता एवं महान् टीकाकार, आदिपम्प (सन् ९४१ ई०) जैसे आद्य चम्पूकार तथा काव्यसुधा-धारा को प्रवाहित करनेवाले Mytho-Historian; पोन्न (लगभग सन् ९५० ई०), रन्न (सन् ९९३ ई०), पम्प (लगभग सन् ११०० ई०), कर्णपार्य (लगभग सन् ११४० ई०)' अग्गल (सन् ११८९ ई०), आचण्ण (सन् ११९५ ई०) एवं दोड्डय्य (सन् १५५० ई०) जैसे पुराणेतिहासकार, मंगरस (सन् १५०८ ई०), कुमुदेन्दु (लगभग सन् १२७५ ई०), भास्कर (सन् १४२४ ई०), कल्याणकीर्त्ति (सन् १४३९ ई०) एवं कोटेश्वर (सन् १५०० ई०) जैसे षट्पदि-साहित्यकार, रत्नाकरवर्णी (सन् १५५७ ई०); पद्मनाभ (लगभग सन् १६८० ई०) एवं चन्द्रम् (सन् १६०५ ई०) जैसे सांगत्य-साहित्यकारों को जन्म दिया। इसी प्रकार, आयुर्वेद, व्याकरण, ज्योतिष, गणित, सूपशास्त्र, कामशास्त्र आदि के प्रणेता और कन्नड-भाषा एवं जैनसाहित्य की विजय-दुन्दुभि का नाद करनेवाले उन सभी आचार्यों एवं ग्रन्थकारों एवं उन्हें प्राश्रय, सरक्षण, प्रेरणा एवं प्रोत्साहन प्रदान करनेवाले उन समस्त साहित्य-रसिक गंग, राष्ट्रकूट, चालुक्य एवं होयसलवंशी प्रतापी नरेशों को भी हमारे श्रद्धा-सुमन समर्पित हैं, जिनके कारण कन्नड-भाषा एवं जैन साहित्य का चरम विकास हुआ। गुण एवं परिमाण दोनों ही दृष्टियों से भारतीय वाङ्मय के इतिहास में उनका नाम स्वर्णाक्षरों में अंकित रहेगा। यह एक विचित्र संयोग है कि उक्त साहित्यकार जैनधर्मानुयायी थे, इसी कारण कन्नड-साहित्य का आदिकाल जैनग्रन्थ एवं ग्रन्थकारों का पर्यायवाची बन गया है। हमारा जैनविद्या-विभाग उक्त कृतियों एवं कृतिकारों के कारण आज बड़े ही गौरव का अनुभव कर रहा है।

कर्नाटक-प्रदेश के उन पुण्यतीर्थों के प्रति भी हम श्रद्धावनत हैं, जहाँ 'गुरुणां गुरु' आचार्य भद्रबाहु एवं जटासिंहनन्दि जैसे अनेकानेक साधकों की समाधियाँ यहाँ के जीवन एवं साहित्य में अपूर्व सामंजस्य स्थापित कर कर्नाटकवासियों के हृदयों में निरन्तर संगीत भरा करती हैं। कवि नृपतुंग (लगभग सन् ८५० ई०) का यह कथन यथार्थ ही है :

In all the circle of the earth
No fairer land you 'll find,
Than that where rich sweet Kannada
Voices the people's mind

The people of that land are skilled
To speak in rhythmic tone
And quick to grasp a poet's thought
So kindered to their own
Not students only, but the folk
Untutored in the schools
By instincts use and understand
The strict poetic rules

[1/36 39]

o o o

प्राच्य एव पाश्चात्य भाषाविदो ने अपने गम्भीर अध्ययन एव शोधकार्यों के अनन्तर यह सिद्ध किया है कि प्राकृत-भाषा ईसा-पूर्व की अनेक सदियो पूर्व की वह जनभाषा है, जिसे आज की भाषा मे 'राष्ट्रभाषा' की सज्ञा प्राप्त है। भगवान् बुद्ध एवं महावीर ने उसकी क्षमता, योग्यता एव लोकप्रियता से प्रभावित होकर उसे अपने उपदेशो का माध्यम स्वीकृत किया था और इस प्रकार भाषाई क्षेत्र मे उन्होंने अपनी जनतन्त्रात्मक मनोवृत्ति का सर्वप्रथम आदर्श प्रस्तुत किया था। बुद्ध एवं महावीर के निर्वाण के कुछ ही वर्षों बाद उनसे सम्बन्ध रखनेवाले दो शिलालेख मिले हैं, जो प्राकृत-भाषा मे ही हैं। प्रथम अभिलेख बस्ती जिले (उत्तरप्रदेश) के पिपरहवा ग्राम मे मिला है, जो स्थानीय प्राकृत-भाषा मे भ० बुद्ध की सम्भवत ४०वें निर्वाण-वर्ष की पुण्यस्मृति मे उनके भक्तो द्वारा उट्टकित कराया गया था। दूसरा शिलालेख अजमेर (राजस्थान) से लगभग ४० किलोमीटर दूर बारली ग्राम मे प्राप्त हुआ है। **म० म० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा** के मतानुसार जैन भक्तो द्वारा महावीर की ८४वीं पुण्यतिथि की स्मृति मे इसे उत्कीर्ण कराया गया था। क्योकि, उसमे भ० महावीर के नाम के साथ वीरनिर्वाण-सवत् ८४ का उल्लेख स्पष्ट है। तत्पश्चात्, प्रियदर्शी अशोक एव खारवेल के प्राकृत-शिलालेखों मे तत्कालीन प्रचलित भारतव्यापी जनभाषा प्राकृत के विविध रूप उपलब्ध होते हैं। प्राकृतो की यह लोकप्रिय परम्परा महाकवि शूद्रक, अश्वघोष, भास एव कालिदास के सस्कृत-नाटको मे भी प्राप्त है। उन्होंने अपने-अपने नाटको मे उसे प्रसगानुकूल उपयुक्त स्थान प्रदान किया है।

महाकवि गुणाढ्य-कृत 'वड्ढकहा' नामक ग्रन्थ पैशाची प्राकृत मे लिखा गया था, जो किन्हीं अज्ञात कारणो से नष्ट हो गया। इसकी प्रशसा बाण, सुबन्धु एव दण्डी जैसे सूक्ष्मान्वेषी महाकवियो ने की तथा जिसकी परम्परा को सघदासगणि एव धर्मसेन ने प्राकृतभाषात्मक 'वसुदेवहिण्डी' तथा बुधस्वामिन्, सोमदेव एव

क्षेमेन्द्र ने अनुवर्ती संस्कृत-कथाकाव्यों के माध्यम में जीवित रखा है। यह 'वड्डकहा' परवर्ती भारतीय कथा-साहित्य का ही नहीं, अपितु आधुनिक अनेक एशियाई देशों की कथा का भी स्रोत बना रहा। महाकवि राजशेखर ने लिखा है कि महाकवि हाल-सातवाहन के राजमहलों में प्राकृत-भाषा का ही प्रयोग होता था। हाल ने स्वयं भी तत्कालीन प्रचलित अनेक सरस-प्राकृत गाथाओं का संकलन कर उनमें से ७०० गाथा-प्रमाण 'गाहासत्तसई' नामक एक मुक्तक-काव्य का सर्वप्रथम सम्पादन किया था, जिसमें राजमहलों से झोपड़ों तक गुनगुनाये जानेवाले अनेक रससिक्त एवं मार्मिक लोकगीत प्रस्तुत हैं। 'गाहासत्तसई' की इस शैली से प्रभावित होकर उसके अनुकरण पर गोवर्धनाचार्य ने 'आर्यासप्तशती' नामक संस्कृत में एक मुक्तक-काव्य भी लिखा। तत्पश्चात् प्रौढ महाकाव्य-शैली में लिखित सेतुबन्ध, गउडवहो, लीलावइ प्रभृति काव्य भी अनुपम हैं। प्राकृत-साहित्य की यह परम्परा विकसनशील रही। इसमें संस्कृत-नाट्यशास्त्रियों द्वारा स्वीकृत नाटकों की प्राकृत-विधा सट्टकों में भी कर्पूरमंजरी, रम्भामंजरी, चन्दलेहा जैसे कई सट्टकों का प्रणयन हुआ। महाकवि राजशेखर ने संस्कृत में नाटक न लिखकर प्राकृत में ही सट्टक की रचना क्यों की तथा संस्कृत एवं प्राकृत में क्या अन्तर है, इसकी चर्चा करते हुए लिखा है :

परुसा सक्किय-बंधा पाउदबंधो वि होइ सुउमारो।
पुरिस-महिलाण जेत्तिअमिहंतरं तेत्तियमिमाण॥

अर्थात्, संस्कृत-काव्य परुष—कर्कश-कठोर होते हैं और प्राकृत-काव्य सुकुमार सरस। पुरुष एवं महिलाओं में जितना अन्तर है, उतना ही संस्कृत एवं प्राकृत-काव्यरचनाओं में है।

आनन्दवर्द्धन, मम्मट, विश्वनाथ जैसे संस्कृत के लक्षणशास्त्रियों ने भी अपनी स्वीकृत साहित्यिक परिभाषाओं एवं लक्षणों के समर्थन में अनेक प्राकृत-पद्यों को उदाहरण-स्वरूप प्रस्तुत किया है। इसका मूल कारण यही है कि प्राकृत-भाषा एवं उसके पद्यों में पाठकों को भावाभिभूत एवं मन्त्रमुग्ध कर देने की अद्भुत क्षमता थी। इन उल्लेखों से यह स्पष्ट विदित होता है कि उक्त कवियों के समय तक यद्यपि संस्कृत एक प्रमुख साहित्यिक भाषा के रूप में प्रतिष्ठित थी, तथापि प्राकृत के पठन-पाठन एवं अध्ययन की तत्कालीन लोकप्रियता को भी अस्वीकृत नहीं किया जा सकता।

पूर्व में कहा जा चुका है कि भ० बुद्ध एवं महावीर ने तत्कालीन प्रचलित जनभाषा को अपने उपदेशों का माध्यम स्वीकृत किया था। लोकहित की दृष्टि से चूँकि उन्होंने राज्य-वैभव को ठुकरा दिया था तथा त्यागमय जीवन धारण कर

उन्होंने जनहित के उपदेश जनभाषा मे ही प्रदान किये थे, इस कारण वे सच्चे लोक-नायक के रूप मे प्रसिद्ध हुए। ये उपदेश क्रमश त्रिपिटक एवं अर्द्धमागधी-प्राकृतागम के नाम से प्रसिद्ध है। कहा जाता है कि सुप्रसिद्ध तार्किक विद्वान् सिद्धसेन दिवाकर ने एक वार समस्त अर्द्धमागधी-प्राकृतागमो को सस्कृत मे रूपान्तरित करने की योजना वनाई थी, किन्तु इसे सघविरोधी अथवा जनहित-विरोधी कार्य समझकर संघपति ने उन्हे दण्डित किया था। एक अनुश्रुति के अनुसार, भ० वुद्ध के कुछ अनुयायियो ने भी जब उनके उपदेशो को सस्कृत मे रूपान्तरित करने की आज्ञा मांगी, तव भ० वुद्ध ने उसे अस्वीकार करते हुए स्पष्ट कहा था कि 'जनता को स्वयं अपनी ही भाषा मे मेरे उपदेशो को समझने दिया जाय।' इन अनुश्रुतियो से तत्कालीन नेताओ एव सामान्य जनता का जनभाषा के प्रति अगाव प्रेम ध्वनित होता है।

उक्त तथ्यो से हमने देखा कि जैनेतर कवियो ने प्रारम्भ से ही प्राकृत-भाषा को जिस प्रकार अपनाया, उसी प्रकार जैनो ने भी उसे समुचित आदर प्रदान किया। इस सन्दर्भ मे, यह कथन यथार्थ है कि समस्त प्राचीन जैनागम एव पश्चाद्वर्त्ती अधिकाश जैनसाहित्य प्राकृत-भाषा मे निवद्ध किया गया, किन्तु क्या इसका यह अर्थ हुआ कि प्राकृत-भाषा जैनो की भाषा हो गई? अथवा, वह एक सम्प्रदाय-विशेष के लिए सुरक्षित हो गई? इसी प्रकार, क्या वैदिक साहित्य की भाषा संस्कृत एव त्रिपिटको की भाषा पालि, क्रमश ब्राह्मणो एव वौद्धो के लिए सुरक्षित हो गई? मेरी दृष्टि से ये विचार युक्तिसगत नही, क्योकि यदि विचाराभिव्यक्ति के माध्यमो के वर्गीकरण की यही पद्धति मानी गई, तो कन्नड-भाषा को भी जैनभाषा कहना पडेगा, क्योकि उसका आद्य एव अधिकाश साहित्य जैनाचार्यो द्वारा ही प्रणीत है। सयोगवश कन्नड-भाषा एव साहित्य का इतिहास वस्तुत. जैन-इतिहास ही है। इतना होने पर भी हम उसे एक वर्ग या सम्प्रदाय-विशेष की सीमा मे वांधकर उसकी गरिमा को मूल्यहीन नही कर सकते। इसी प्रकार, सस्कृत, अपभ्रश, गुजराती, राजस्थानी, तमिल आदि मे भी जैनकवियो ने पर्याप्त लिखा है, उनका भी वर्गीकरण कैसे किया जायगा? यह नही भूलना चाहिए कि भाषा किसी सम्प्रदाय-विशेष के लिए नही वनती, वह तो विचारो के सम्प्रेषण का एक सशक्त माध्यम-मात्र है। जिसके आधार पर विचारो को अभिव्यक्ति मिलती है। लोक-प्रचलित भाषा पर सभी का उसी प्रकार अधिकार होता है, जिस प्रकार सूर्य एव चन्द्रकिरणो, प्रवहमाण वायु एव मेघ-जल पर प्राणिमात्र का। अत, किसी विशेष विचारधारा अथवा सम्प्रदाय-विशेष के साथ किसी भाषा-विशेष को वांध देना वडा हानिकर है। इस प्रकार की पद्धति मे, भले ही उक्ति-सौकर्य या उल्लेख-सौकर्य की आरम्भिक भावना रही हो, किन्तु उसका प्रभाव अवश्य ही विपरीत पडा है।

संस्कृत के साथ वैदिक धर्म-दर्शन, पालि के साथ बौद्ध धर्म-दर्शन एवं प्राकृत के साथ जैन धर्म-दर्शन का नाम जोड देने से ऐसा प्रतीत होता है, मानो उन-उन भाषाओं का उन-उन सम्प्रदायों के लिए आरक्षण कर दिया गया हो। भले ही, इससे संस्कृत एवं पालि-भाषाओं को क्षति न पहुँची हो, क्योंकि संस्कृत को वैदिक धर्म की भाषा घोषित कर उसे एक बहुमत की श्रद्धा-भक्ति प्राप्त हो गई। उसी प्रकार पालि को बौद्धधर्म की भाषा घोषित कर उसे भारतीय एवं विश्व के समस्त बौद्ध देशों की सहानुभूति प्राप्त हो गई, किन्तु प्राकृत-भाषा एक अवशिष्ट अल्पमत-वालों तक ही सिमटकर रह गई। उसे जैनों की भाषा कहकर उसके साहित्य को साम्प्रदायिक मान लिया गया। वेद, उपनिषद् और पुराणों के विषय जहाँ राष्ट्रिय कोटि में समाहित हैं और त्रिपिटकों के विषय भी लगभग उसी कोटि मे आते हैं, वहाँ प्राकृत-भाषा और जैन-साहित्य एक साम्प्रदायिक कोटि मे आ गया। होना यह चाहिए था कि विविध सम्प्रदायों के धर्म-दर्शन को भाषाओं के साथ न बाँधकर भारतीय धर्म एवं दर्शन के साथ उल्लिखित किया जाता, तो अधिक तर्कसंगत होता। ऐसा न हो पाने से समन्वय के स्थान पर बिखराव की भावना को बल मिला है।

प्राकृत-भाषा की अवरुद्ध गति की व्यथा का अनुभव देश-विदेश के प्राच्यविद्या-विशारदों ने किया और १९वीं सदी के प्रारम्भ से उस दिशा मे उत्साहवर्द्धक शोध-कार्य प्रारम्भ हुए। बूलर (Buhlar), वेबर Weber), लस्सेन (Lessen), कॉवेल (Cowel), पिशल (Pischel), ग्रियर्सन (Grierson), हुल्श (Hultzsch), याकोबी (Jecobi) प्रभृति पाश्चात्य एवं डॉ० भण्डारकर, डॉ० सुनीतिकुमार चटर्जी, डॉ० पी० डी० गुणे, डॉ० तारापोरवाला, डॉ० धीरेन्द्र वर्मा, डॉ० पी० एल्० वैद्य प्रभृति भारतीय भाषाविदों ने स्पष्ट स्वरों मे यह घोषणा की कि आधुनिक भारतीय भाषाओं के उद्भव एवं विकास तथा उनके भाषावैज्ञानिक विश्लेषण के लिए प्राकृत एवं अपभ्रंश-भाषाओं का अध्ययन-अध्यापन नितान्त आवश्यक है। सम्भवत, इन्हीं विचारों से प्रभावित होकर विश्वकवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर तथा सर आशुतोष मुखर्जी ने एवं पं० मोतीलाल नेहरू की प्रेरणा से पं० मदन-मोहन मालवीय ने अपने-अपने विश्वविद्यालयों मे प्राकृत-भाषा एवं जैनविद्या के अध्ययन-केन्द्रों की स्थापना की। इस प्रकार के अध्ययन एवं शोध-केन्द्रों की स्थापना बडौदा, पूना, बम्बई, अहमदाबाद, लाहौर, त्रिवेन्द्रम् एवं मैसूर मे भी की गई। सर आशुतोष मुखर्जी (तत्कालीन कुलपति, कलकत्ता-वि० वि०) की प्रेरणा से ही कलकत्ता-विश्व-विद्यालय के प्राकृत-प्राध्यापक हरगोविन्ददास त्रिकम सेठ ने सर्वप्रथम 'पाइय-सद्दमहण्णवो' जैसे कोश-ग्रन्थ का सम्पादन किया और महात्मा गान्धी की प्रेरणा से मुनि जिनविजयजी एवं पं० बेचरदास दोशी ने तथा डॉ० ए० सी० वुलनर की प्रेरणा से

डॉ० बनारसीदास और महाराष्ट्र मे डॉ० पी० एल्० वैद्य प्रभृति विद्वानो ने छात्रोपयोगी अनेक पाठ्यग्रन्थो की रचना की। इस प्रकार, बीसवी सदी का प्रारम्भ प्राकृत-भाषाओ के उन्नयन के लिए उत्साहवर्द्धक सिद्ध हुआ, इसमे सन्देह नही। क्योकि उनमे एक ओर शिक्षा-सस्थाओ मे पाठ्यक्रमो की व्यवस्था हुई और दूसरी ओर जीर्ण-शीर्ण नष्टप्राय प्राचीन हस्तलिखित अप्रकाशित ग्रन्थो का सूचीकरण भी प्रारम्भ किया गया। इस दिशा मे डॉ० कीलहॉर्न, बूलर, भण्डारकर, वेल्वलकर, रायबहादुर हीरालाल प्रभृति ने देश के प्राच्य ग्रन्थागारो मे सुरक्षित हस्तप्रतियो का अध्ययन एव मूल्याकन कर उनकी वर्गीकृत विवरणात्मक ग्रन्थसूचियाँ प्रकाशित की। इनके अध्ययन से यह निष्कर्ष निकला कि भारतीय एव एशियाई इतिहास, सस्कृति, दर्शन, समाजशास्त्र, पुरातत्त्व एव भाषाविज्ञान के पौराणिक एव क्रमबद्ध ज्ञान के लिए प्राकृत-भाषा एवं जैनविद्या का गहन एव तुलनात्मक अध्ययन नितान्त आवश्यक है। इन ग्रन्थसूचियो के आधार पर भण्डारकर ओरियण्टल रिसर्च इस्टीट्यूट, पूना, अडयार लायब्रेरी, त्रिवेन्द्रम्, गायकवाड ओरियण्टल रिसर्च इस्टीट्यूट, बडौदा, रॉयल एशियाटिक सोसायटी, बगाल, कलकत्ता, भारतीय विद्या-भवन, बम्बई, माणिकचन्द्र दिगम्बर जैनग्रन्थमाला, बम्बई, आगमोदय समिति, सूरत, देवचन्द्र लालभाई पुस्तकोद्धार फण्ड, बम्बई, मूर्तिदेवी जैन ग्रन्थमाला (भारतीय ज्ञानपीठ), दिल्ली, जीवराज जैन ग्रन्थमाला, शोलापुर, रायचन्द्र जैन शास्त्रमाला, बम्बई, जैन सिद्धान्त भवन, आरा आदि सस्थाओ ने अनेक महत्वपूर्ण हस्तप्रतियो के प्रकाशन किये और मुनिश्री चतुरविजयजी, पुण्यविजयजी, जिनविजयजी, पं० भगवानलाल इन्द्रजी, ए० बी० ध्रुव, सतीशचन्द्र विद्याभूषण, पं० नाथूराम प्रेमी, प० जुगलकिशोर मुख्तार, बैरिस्टर चम्पतराय, जुगमन्दरलाल जैनी, अजित प्रसाद जैन, कुमार देवेन्द्र (आरा), डॉ० शहीदुल्ला (ढाका), पं० सुखलालजी सघवी, पूरणचन्द नाहर, डॉ० ए० एन्० उपाध्ये, डॉ० हीरालाल जैन, स्व० डॉ० महेन्द्रकुमार, डॉ० नथमल टाटिया, प० दलसुखभाई मालवणिया, डॉ० सात्करी मुखर्जी, पं० कैलाशचन्द्रजी शास्त्री, पं० फूलचन्द्रजी शास्त्री तथा हर्मन याकोबी प्रभृति देश-विदेश के कई विद्वानो ने इस दिशा मे बडी ही निष्ठापूर्वक कार्य किये। इनके शोधपरक प्राथमिक प्रकाशन वस्तुत प्राकृत-भाषा एव जैनविद्या-रूपी भव्य भवन के लिए आधारशिला बने।

उक्त प्रगति पर्याप्त प्रेरणप्रद रही, इसमे सन्देह नही, किन्तु अन्य ज्ञान-विज्ञान के क्षेत्र मे जिस तीव्रगति से कार्य हो रहा है, उसकी अपेक्षा प्राकृत-भाषा एव जैनविद्या के अध्ययन एव शोध की प्रगति नगण्य है। इसका मूल कारण यह है कि इस दिशा मे न तो केन्द्रीय या प्रान्तीय सरकारो का ध्यान है और न विश्वविद्यालयो का ही। पूर्व एव उत्तर भारत के ५-७ इने-गिने विश्वविद्यालयो या शोध-सस्थानो

को छोडकर इस विषय के पठन-पाठन की आवश्यकता का अनुभव ही नही किया जाता। कुछ समय पूर्व पजाबी विश्वविद्यालय ने भारतीय तुलनात्मक धर्मविज्ञान-विभाग की स्थापना तथा उसमे एक जैनधर्माध्यापक की नियुक्ति की है। यह सचमुच ही बडी प्रसन्नता का विषय है और पजाबी वि० वि० इसके लिए बधाई का पात्र है। किन्तु, हम पजाबी वि० वि० का ध्यान २०वी सदी के आरम्भ की ओर आकृष्ट करना चाहते हैं। जब भारत का विभाजन नहीं हुआ था, तब पजाब वि० वि० (लाहौर) मे डॉ० ए० सी० वूलनर एव डॉ० बनारसीदास ने वहाँ प्राकृत-भाषा एव जैनविद्या के पठन-पाठन की व्यवस्था ही न की थी, अपितु Introduction to Prakrit तथा Ardhamagadhi Reader जैसे पाठ्य-ग्रन्थ तथा अनेक शोध-निबन्ध लिखकर अन्य शिक्षा-सस्थाओ का भी मार्गदर्शन किया था। उन्होने स्थानीय बोलियो का प्राकृतो के साथ तुलनात्मक अध्ययन कर भाषाविज्ञान के क्षेत्र मे भी अनुकरणीय कार्य किये थे। अत, पजाबी वि० वि० को चाहिए कि वह अपने उक्त धर्मविज्ञान-विभाग मे पुरातन परम्परा को ध्यान मे रखते हुए प्राकृत-अपभ्रश भाषा के पठन-पाठन की भी व्यवस्था करे, जिससे पजाब एव उसके आसपास की स्थानीय भाषाओ के भाषावैज्ञानिक अध्ययन के लिए बढावा मिल सके।

राजस्थान मे जयपुर एव उदयपुर, दक्षिण मे पूना एव कर्नाटक, मध्यप्रदेश मे उज्जैन एव इन्दौर के विश्वविद्यालयो ने भी उक्तविषयक अध्ययन-अध्यापन की व्यवस्था करने की घोषणा की है। इस सम्मेलन का प्राकृत-भाषा एव जैनविद्या-विभाग उक्त विश्वविद्यालयो के माननीय अधिकारियो के प्रति अपनी कृतज्ञता ज्ञापित करता है और विश्वास करता है कि उनके सचालन-हेतु वे प्राथमिक उदारता एव सहानुभूति का भाव अवश्य ही रखेंगे।

एक ओर जहाँ उक्त विश्वविद्यालयो ने अपने यहाँ प्राकृत एव जैनविद्या विभाग की स्थापना की, वही कुछ ऐसे शिक्षा-सस्थान भी हैं, जहाँ उक्तविषयक अध्ययन शिथिल अथवा बन्द कर दिया गया, ऐसा सुना गया है। इसकी निश्चित जानकारी न मिल पाने से कुछ विशेष कह पाना सम्भव नही। किन्तु, यदि यथार्थत ऐसा हुआ या होने जा रहा है, तो यह बडे दुर्भाग्य का ही विषय होगा। विषय की उपादेयता का विचार कर उसे हर प्रकार से बढावा देने का प्रयत्न होना ही चाहिए।

**विदेशों मे प्राकृत एव जैनविद्या के अध्ययन की स्थिति :**

प्राकृत एव जैनविद्या को आगे बढाने मे पाश्चात्त्य विद्वानो का क्या योगदान रहा, इसकी सक्षिप्त चर्चा पीछे हो चुकी है। उनके विगत एव वर्त्तमान शोधकार्यों को देखकर उनके असीम धैर्य, उत्साह, अथक और अखण्ड परिश्रम के साथ विषय

के प्रति उनकी समर्पित वृत्ति पर आश्चर्य होता हैं। पिछले समय दिनांक २६-७-७६ को हमारे निवास पर एक ऐसे जर्मन-विद्वान् आये, जिनका नाम तो सुना था, किन्तु न तो उन्हे कभी देखा था और न यह कल्पना ही की थी कि वे मुझ जैसे अल्पज्ञ व्यक्ति से आरा जैसे छोटे नगर मे मिलने चले आयेंगे। उनका नाम था Dr. Gustav Roth उनसे मिलकर मेरे आनन्द का पारावार न रहा। वातचीत के क्रम से यह जानकर वडी प्रसन्नता हुई कि वे Gottingen university (west Germany) के सस्कृत-प्राकृत-विभाग के योजनानुसार एक ग्रन्थ लिख रहे हैं और उसके लिए सन्दर्भ-सामग्री के संकलन हेतु-भारत आये हैं। उन्होने वताया कि पश्चिम जर्मनी मे प्राकृत एव जैनविद्या के पठन-पाठन एव शोध-सम्वन्धी अनेक केन्द्र हैं तथा इनके प्रति छात्रो मे भी वडी अभिरुचि है। उनके अनुसार, Hamburg, Gottingen Mainz Neckargemund, Heidelberg, Bonn, Koln, Kiel, Saarbrucken, Munchen, Freiburg, Tubingen तथा Berlin मे प्राकृत एवं जैनविद्या के तुलनात्मक अध्ययन एव शोधकार्यो पर काफी ध्यान दिया जा रहा है।

सन् १६७३ ई० मे Federal Republic of Germany के दिल्ली-स्थित राजदूतावास के सास्कृतिक विभाग ने 'German Scholars on India' नामक ४२४ पृष्ठो का एक ग्रन्थ प्रकाशित किया है, जिसमे ३१ जर्मन विद्वानो के शोध-निवन्धो का सकलन हैं। भारतीय विद्या पर शोधकार्यों का यह एक प्रामाणिक सन्दर्भ-ग्रन्थ है। सक्षेप मे, यह कहा जा सकता है कि जर्मनी ने इस ग्रन्थ के माध्यम से भारतीय विद्या के प्रति अपनी श्रद्धा-भक्ति एव गहन अभिरुचि प्रदर्शित की है। इसमे सकलित शोध-निवन्धो मे से What were the Contents of the DRISHTIVADA (दृष्टिवाद), (by L Alsdorf), The similies of the entrusted Five-Rice-Grains and their Parallels (by Dr Gustav Roth) विशेष रूप से पठनीय हैं। क्या ही अच्छा हो कि भारत-स्थित जर्मन-दूतावास प्राकृत-भाषा एव जैनविद्या पर जर्मन-विद्वानो द्वारा किये गये समस्त शोधकार्यों का भी स्वतन्त्र रूप से एक साथ प्रकाशन करे, तो इस विषय के शोधार्थियो को सहायता एव प्रेरणा तो मिलेगी ही, प्राकृत-भाषा एव जैनविद्या के क्रमिक इतिहास-लेखन मे भी वह सन्दर्भ-ग्रन्थ के रूप मे सहायक होगा।

इस समय पश्चिम-जर्मनी मे अनेक महत्वपूर्ण शोध एव प्रकाशन-कार्य हो रहे हैं। पिछले वर्ष सन् १६७५ ई० मे वहाँ से 'Catalogue of the Jaina Manuscripts strasbourg नामक एक विशिष्ट ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है, जिसका सकलन, सम्पादन एव मूल्यांकन डॉ० चन्द्रभाल त्रिपाठी ने किया है। वेल्जियम मे

मुद्रित इस ग्रन्थ मे ४२३ पृष्ठ, ७ चित्र एव एक मानचित्र हैं। यह तीन खण्डो में विभक्त है। प्रथम भाग मे जैन हस्तप्रतियो का वैज्ञानिक पद्धति से विशद परिचय प्रस्तुत किया गया है। द्वितीय खण्ड मे, दिगम्बर एव श्वेताम्बर-साहित्य का वर्गीकरण एव उनका विस्तृत परिचय तथा अज्ञात फुटकर साहित्य का परिचय एव अन्तिम खण्ड मे (१० परिशिष्टो मे) हस्तप्रतियो के रचनाकाल, लिपिकाल, भारतीय सवत्सरो के लिए सकेत-चिह्न, लिपिकार-प्रशस्तियो आदि को प्रस्तुत किया गया है। जैन हस्तप्रतियों पर शोधकार्य करनेवाले अनुसन्धित्सु वर्गों से जिस अभाव का अनुभव कर रहे थे, डॉ० त्रिपाठी ने उसे दूर कर इस विद्या का बडा उपकार किया है। हस्तप्रतियो पर कार्य करना श्रमसाध्य है। उक्त ग्रन्थ डॉ० त्रिपाठी के गहन अध्ययन एव चिन्तन के साथ-साथ उनके असीम धैर्य, सत्साहस तथा अथक एव अखण्ड परिश्रम का प्रतीक है। हस्तप्रतियो के गूढ रहस्यो के उद्घाटन में उनकी लेखनी ने अभूतपूर्व प्रतिभा का प्रदर्शन किया है। इस ग्रन्थसूची मे मात्र स्ट्रासवर्ग मे सुरक्षित हस्तप्रतियो का ही परिचय प्रस्तुत किया गया है। आशा है, इसी पद्धति पर जर्मनी में अन्यत्र सुरक्षित हस्तप्रतियो का भी परिचय निकट भविष्य मे प्रकाशित किया जायगा।

अन्य प्रकाशनो मे Prospectus of a New-Verse Concordance (by Dr K Bruhn and C B. Tripathi) महत्त्वपूर्ण है। इसमे अर्द्धमागधी एव शौरसेनी-प्राकृतागमो तथा उनकी कुछ सस्कृत-टीकाओ मे उपलब्ध गाथाओ और आर्या छन्दो का अकारादि-क्रम से सकलन किया गया है। इन गाथाओ की सख्या ६५ से ७५ सहस्र के मध्य है। इस ग्रन्थ की प्रस्तावना के अनुसार, इसका सम्पादन मई, सन् १९६८ ई० मे शिवाजी-विश्वविद्यालय, कोल्हापुर मे सम्पन्न प्राकृत-सेमिनार के एक प्रस्ताव के अनुसार किया गया है। इसका पूर्ण प्रकाशन सन् १९७७ ई० तक हो जाने की सम्भावना है।

Dr L Alsdorf जर्मनी में प्राकृत-अपभ्रश-भाषा एव जैनविद्या के वरिष्ठ आचार्य माने जाते हैं। कुछ समय पूर्व उनका 'NIKSHEPA a Jaina Contribution to Scholastic Methodology' (Journal of O I Baroda, Vol XXI, No. 4) प्रकाशित हुआ है। उनके निर्देशन मे Sri Kiyoaki Okuda नामक एक जापानी शोधार्थी ने 'Digambara dogmatics the 5th Chapter of VATTAKERA's MULACHARA' विषय पर शोधकार्य भी किया है।

Dr. Gustav Roth वहाँ के दूसरे वरिष्ठ विद्वान् हैं, जिन्होने जैन-विद्या पर गम्भीर शोधकार्य किये हैं। Malli Jnata (Doctoral Thesis) के

बाद उनका एक शोध-निबन्ध 'What the Jaina Sources can Teach Us' (Journal of O I Baroda, Vol. XXIV, No 1-2) प्रकाशित हुआ है, जिसमे प्राचीन जैनसाहित्य को भारतीय इतिहास एव सस्कृति के अनेक स्रोतो का प्रामाणिक दस्तावेज सिद्ध किया गया है।

इनके अतिरिक्त उस देश मे निम्नाकित कार्य और किये गये हैं

1 BARASA-ANUVEKKHA of KUNDAKUNDA (by C B Tripathi and Banshidhara Bhatta) 1976

2 TATTWARTHA STUDIES, I-II (by C Tripathi & B Bhatta) 1974.

3 Report on the Jaina Concordance in Berlin (Dr. K Bruhn & C. Tripathi).

4. PINDESANA the chapter of the OHA-NIJJUTTI on the Almsround (by Adelheid Mette), 1974

5 Indian accounts of the origin of culture and their relation to the legend of world ages which deals especially with the relevent portions of the Avashyaka Niryukti (by Adelheid Mette)

6 Shivarya's Mulareidhana (A contribution to the knowledge of the Jaina Literature of the fasting to death) (by Karl oetjens), 1976.

7 Mythology of Jainism . A Dictionary of Jaina Mythology (by Jozef DeLue)

8 Vyavahara-Naya and Nischaya-Naya in Kundakunda's Works (by B. Bhatta), 1974.

o o o

सन् १९७४-७५ ई० का वर्ष प्राकृत-भाषा, एव जैनविद्या के क्षेत्र मे एक स्वर्णिम वर्ष के रूप मे प्रसिद्ध रहेगा। यह वर्ष भ० महावीर के २५००वें निर्वाण-समारोह का वर्ष था। इस अवसर पर राजकीय एव सामाजिक स्तर पर अनेक साहित्यिक एव सास्कृतिक कार्य सम्पन्न हुए। पिछले एक-दो दशको मे कुल मिलाकर जितना साहित्य प्रकाशित हुआ होगा, उतना साहित्य केवल पिछले दो-तीन वर्षों मे ही सम्पन्न हो गया। यहाँ समस्त प्रकाशनो की चर्चा करना सम्भव नही। कुछ उपलब्ध उच्चस्तरीय साहित्य का परिचय प्रस्तुत किया जा रहा है।

# भारतीय ज्ञानपीठ दिल्ली के प्रकाशन

सन् १९४४ ई० मे संस्थापित इस सम्थान ने प्राकृत एव जैनविद्या के क्षेत्र मे गुण एव परिमाण दोनो ही दृष्टियो से अभूतपूर्व कार्य किये हैं। जैनविद्या-सम्बन्धी सस्कृत, प्राकृत, अपभ्रश, हिन्दी, कन्नड एव तमिल मे उसने अभीतक मूर्तिदेवी जैन ग्रन्थमाला, माणिकचन्द्र दि० जैन ग्रन्थमाला एव लोकोदय-ग्रन्थमाला के अन्तर्गत लगभग साढे तीन सौ विशिष्ट ग्रन्थो का प्रकाशन किया है। भ० महावीर के २५००वें निर्वाण-महोत्सव के उपलक्ष्य में भारतीय ज्ञानपीठ ने प्राकृत एवं जैनविद्या के क्षेत्र मे जैसे अद्‌भुत कार्य किये हैं, उनके उदाहरण अन्यत्र दुर्लभ हैं। सन् १९७४ ७६ ई० मे उसने अनेक ग्रन्थो का प्रकाशन किया है, जिसका वर्गीकरण निम्नाकित रूप मे किया जा सकता है :

१ अद्यावधि अप्रकाशित ग्रन्थो का सर्वप्रथम प्रकाशन,

२. दुर्लभ जैनसाहित्य का पुनः प्रकाशन,

३ जैन सस्कृति, इतिहास, दर्शन, कला एवं पुरातत्त्व-सम्बन्धी श्रेण्य ग्रन्थो का प्रकाशन,

४ जैनसृष्टिविद्या का आधुनिक विज्ञान के साथ तुलनात्मक अध्ययन करनेवाले साहित्य का प्रकाशन एवं

५ अन्यान्य।

भारतीय ज्ञानपीठ की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि उसने पुनरावृत्तियो से दूर रहकर, निरन्तर ही अपनी शक्ति, समय एवं द्रव्य के सदुपयोग का ध्यान रखा है। उसने उन्ही उच्चस्तरीय ग्रन्थो का प्रकाशन किया, जो या तो अद्यावधि अप्रकाशित थे अथवा दुर्लभ। उसने निरन्तर ही जैनविद्या के ऐसे पक्षो का प्रकाशन किया है, जो चिरकाल से या तो विस्मृत थे या उपेक्षित। इस कार्य के सम्पादन मे ज्ञानपीठ ने कुशल सूझ-बूझ से काम लिया है। उसके निम्नाकित प्रकाशनों से यह स्वत ही स्पष्ट है।

**जैनकला एवं स्थापत्य** . जैनकला एवं स्थापत्य भारतीय पुरातत्त्व-विद्या का एक अभिन्न अग माना जाता है। कला-मर्मज्ञो ने यद्यपि इसके वैशिष्ट्य एव मौलिक शिल्प-प्रकारो की मुक्त कण्ठ से प्रशसा की है, तथापि उनका न तो अभीतक कोई क्रमबद्ध सर्वेक्षण-समीक्षण किया गया था और न ही ऐतिहासिक क्रम से तुलनात्मक, सर्वांगीण एव प्रामाणिक विस्तृत अध्ययन के लिए प्रयास ही। यदि जब-तब कुछ लिखा भी गया, तो वह प्राय नगण्य अथवा भ्रमात्मक या एकागी दृष्टिकोणवाला होकर रह

गया। पुरातत्त्व के क्षेत्र मे यह स्थिति बडी ही दुर्भाग्यपूर्ण रही। भारतीय ज्ञानपीठ ने दीर्घकाल से उपेक्षित इस विद्या पर कार्य करने की एक योजना तैयार की और सर्वतोभावेन उसे सफल करने के लिए अथक प्रयत्न किये। फलस्वरूप, 'जैनकला और स्थापत्य' नामक ग्रन्थ तीन खण्डो मे अँगरेजी एव हिन्दी मे प्रकाशित किया गया है।

प्रथम दो खण्डो के ६ भागो मे जैनकला एव स्थापत्य की पृष्ठभूमि तथा ई० पू० ३०० से १८०० ई० तक जैनवास्तु-स्मारक एव मूर्त्तिकला का सर्वेक्षण एव उनका समीक्षात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। अन्तिम तृ० ख० मे चित्राकन एव काष्ठशिल्प, पुरालेखीय एव मुद्राशास्त्रीय स्रोत, सिद्धान्त एव प्रतीकार्थ, देश-विदेश के सग्रहालयो मे सुरक्षित कला-कृतियाँ नामक भागो के अन्तर्गत विविध कला-सामग्रियो का प्रामाणिक एव तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया है। इसके धुरीण विद्वान् लेखको ने अपनी सामग्री को अधिकाधिक प्रामाणिक बनाने-हेतु तद्विषयक विविध रग-विरगे चित्र एव मानचित्र भी प्रस्तुत किये है। इसमे कुल ६२६ पृष्ठ एव ३८४ चित्र हैं। इस ऐतिहासिक ग्रन्थ का सम्पादन भारतीय पुरातत्त्व-सर्वेक्षण (भारत-सरकार) के भूतपूर्व महानिदेशक डॉ० अमलानन्द घोष ने किया है। उन्होने कला एव पुरातत्त्व-विद्या मे निष्णात लगभग ३० विद्वानो की सहायता से जैनकला एव स्थापत्य के प्रत्येक पहलू पर शाश्वत मूल्य का गम्भीर विवेचन पहली बार प्रस्तुत किया है। इस अभूतपूर्व प्रयास के लिए सम्पादक, लेखक एव प्रकाशक सभी बधाई के पात्र हैं।

वड्ढमाणचरिउ . प्रस्तुत ग्रन्थ के कर्त्ता **विबुध श्रीधर** हरियाणा-प्रान्त के निवासी थे। उनका समय वि० स० की १२वी शती सुनिश्चित है। अत, १२वी शती के हरियाणा तथा उसके आसपास के प्रदेशो की भाषा, इतिहास एव सस्कृति की झलक इस ग्रन्थ मे देखी जा सकती है। हरियाणा की अद्यावधि ज्ञात, उपलब्ध एव प्रकाशित अपभ्रश-कृतियो मे तो यह सर्वश्रेष्ठ कृति है ही, अपभ्रश-भाषा मे लिखित वर्द्धमानचरित-सम्बन्धी स्वतन्त्र कृतियो मे भी यह सर्वप्रथम कृति है। अत, इसने परवर्ती वर्द्धमानचरितो को पर्याप्त मात्रा मे प्रभावित किया है।

इसके सम्पादक एव अनुवादक **डॉ० राजाराम जैन** ने पाठ-सशोधन एवं मूलानुगामी हिन्दी-अनुवाद प्रस्तुत करने मे कठिन परिश्रम किया है। विस्तृत समीक्षात्मक प्रस्तावना, विबुध श्रीधर की उपलब्ध समस्त कृतियो की ऐतिहासिक, सास्कृतिक एव साहित्यिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण प्रशस्तियो के कुछ अशो का सकलन, वि० स० ९५५ से वि० स० १६०९ के मध्य उपलब्ध प्रमुख महावीर-चरितो का

तुलनात्मक अध्ययन एवं विस्तृत शब्दकोश आदि प्रस्तुत कर सम्पादक ने अपभ्रंश-साहित्य की महान् सेवा की है।

रामचरितपुराणम् (अथवा पम्परामायण) कन्नड-साहित्य की एक प्रौढ रचना है। इसके कर्त्ता नागचन्द्र (अपरनाम अभिनव पम्प लगभग सन् १०४० ई०) ने चम्पूकाव्य-शैली मे रामकथा का मार्मिक निरूपण किया है। मूल कथानक का आधार यद्यपि विमलसूरि-कृत पउमचरिय तथा रविषेण-कृत पद्मचरित है, तथापि कवि की विषय-प्रतिपादन-शैली उसकी अपनी है। कन्नड के इस लोकप्रिय कवि ने परवर्ती-साहित्य पर अपनी अमिट छाप छोडी है।

उक्त ग्रन्थ सर्वप्रथम श्री वी० एल्० राइस द्वारा सम्पादित होकर सन् १८८२ ई० और उसके बाद सन् १९२१ ई० मे कर्नाटक-साहित्य-परिषद्, बंगलोर द्वारा प्रकाशित किया गया था। सन् १९५१ ई० मे मैसूर-विश्वविद्यालय ने भी डी०एल्० नरसिंहाचार्य की भूमिका के साथ 'पद्मरामायणसग्रह' के नाम से इसका प्रकाशन किया था, किन्तु भारतीय ज्ञानपीठ, दिल्ली द्वारा प्रकाशित प्रस्तुत संस्करण सर्वोपरि एव अत्याधुनिक है। कन्नड-साहित्य के अनुभवी विद्वान् डॉ० आर० सी० हिरेमठ (कुलपति, कर्नाटक-विश्वविद्यालय) ने घोर परिश्रमपूर्वक इसका पाठ-सशोधन, विस्तृत समीक्षात्मक भूमिका, मूलानुगामी भाव-सक्षेप एव शब्दानुक्रमणी आदि तैयार कर कन्नड-भाषा एव जैनविद्या के क्षेत्र मे ऐतिहासिक मूल्य का एक अनुपम ग्रन्थरत्न भेंट किया है।

वर्द्धमानपुराणम् : कन्नड-साहित्य का एक सर्वश्रेष्ठ चम्पूकाव्य माना जाता है। इसके कर्त्ता महाकवि आचण्ण (सन् ११९० ई०) ने १६ सर्गों मे भगवान् महावीर का बडा ही सुन्दर एव आलकारिक भाषा मे जीवनचरित प्रस्तुत किया है।

सन् १९५३ ई० मे मद्रास-विश्वविद्यालय ने सर्वश्री मरियप्पा भट्ट एव एम्० गोविन्दराव द्वारा श्रीजैनसिद्धान्त भवन, आरा (बिहार) की एकमात्र उपलब्ध हस्तप्रति के आधार पर सम्पादित कराकर इसे प्रकाशित किया था। गत वर्ष भारतीय ज्ञानपीठ (दिल्ली) ने अधुनातन पद्धति से प्रामाणिक पाठ-सशोधन, विस्तृत आलोचनात्मक भूमिका तथा छन्द संक्षेपविधि-पूर्वक इस ग्रन्थ का सर्वप्रथम प्रकाशन कर एक महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। इसके सुयोग्य सम्पादक प्रो० टी० एस्० शामाराव का परिश्रम सराहनीय है, जिनके अथक प्रयास से शोधार्थियो के लिए एक उपयोगी सन्दर्भ-ग्रन्थ तैयार हो सका। यदि इसमे हिन्दी या अँगरेजी-अनुवाद और जोड दिया जाता, तो इनके अध्येताओ की परिधि और भी विस्तृत हो जाती।

**वर्द्धमान चरितम् :** महाकवि **पद्म**-कृत कन्नड-भाषा का यह एक गौरव-ग्रन्थ है, जो अद्यावधि अप्रकाशित था। महाकवि पद्म विजयनगर के राजा कृष्णदेव राय (सन् १५०६—१५२६ ई०) के समकालीन थे, ऐसा कवि के एक उल्लेख से विदित होता है। प्रस्तुत ग्रन्थ मे, १२ सर्ग हैं, जिनमे कन्नड के अत्यन्त लोकप्रिय सांगत्य-छन्द में भगवान् महावीर का जीवनचरित प्रस्तुत किया गया है।

इस ग्रन्थ के सम्पादक **श्री वी० एस्० सण्णैया** ने दो प्राचीन हस्तप्रतियो के आधार पर पाठ-संशोधन तथा विस्तृत समीक्षात्मक प्रस्तावना आदि तैयार कर कन्नड-साहित्य की इस सुन्दर रचना को सर्वप्रथम प्रकाश-दान देकर लोकोपयोगी कार्य किया है। भारतीय ज्ञानपीठ ने इसका प्रकाशन कर निस्सन्देह ही कन्नड-भाषा एव साहित्य के प्रति अपनी भावभीनी श्रद्धाजलि अर्पित की है।

**देवगढ की जैन चित्रकला : एक सांस्कृतिक अध्ययन :** जैन पुरातत्त्व के ऐतिहासिक एव सास्कृतिक सर्वेक्षण-समीक्षण-सम्बन्धी उक्त शोधपरक ग्रन्थ **डॉ० भागचन्द्र जैन** (दमोह, म० प्र०) की चिरन्तन साधना का सुफल है। देवगढ के पुरातत्त्व पर यद्यपि १६वी शती के प्रारम्भ से ही शोधकार्य होता आ रहा है, तथापि वह मात्र छिटपुट एव प्रासगिक ही रहा है। प्रस्तुत ग्रन्थ मे देवगढ मे उपलब्ध प्राय समस्त जैन पुरातात्त्विक सामग्री पर सर्वांगीण दृष्टि से सचित्र अध्ययन प्रस्तुत करने का सर्वप्रथम सराहनीय प्रयास किया गया है।

**भारत के दिगम्बर जैनतीर्थ :** भारतीय ज्ञानपीठ के सयोजन एव निर्देशन मे अ० भा० दि० जैन तीर्थक्षेत्र-कमेटी, बम्बई ने उक्त ग्रन्थ का प्रकाशन पाँच खण्डो मे किया है। प्रथम खण्ड मे उत्तरप्रदेश, द्वि० ख० मे बगाल, बिहार एव उडीसा, तृतीय खण्ड मे मध्यप्रदेश, चतुर्थ खण्ड मे राजस्थान, गुजरात एव महाराष्ट्र तथा अन्तिम पचम खण्ड मे दक्षिण भारत के तीर्थो का वर्णन प्राचीन क्षेत्रीय भू-भागो के नामो के आधार पर किया है। अभी प्रथम दो खण्ड ही प्रकाशित हुए हैं और शेष तीन खण्ड यन्त्रस्थ हैं। सन्दर्भित तीर्थों के वर्णन-क्रम मे पौराणिक, ऐतिहासिक, भौगोलिक तथा स्थापत्य एव कला-सम्बन्धी विविध सन्दर्भ-सामग्री भी प्रकाश मे आई है और इस माध्यम से भविष्य मे होनेवाले शोधकार्यो मे वह सामग्री सर्वोपयोगी होगी, इसमे सन्देह नही।

प्रस्तुत वृहत्काय ग्रन्थ के लेखक **प० श्री बलभद्र जैन** हैं, जिनके गम्भीर अध्ययन एव कठिन परिश्रम से जैनतीर्थ-सम्बन्धी इस साहित्य ने जैनविद्या के सौभाग्य की सर्वप्रथम सिन्दूरी रेखा का अकन किया है।

**१ वीर-शासन के प्रभावक आचार्य, २. ऐतिहासिक जैनपुरुष और महिलाएँ :** जैनसाहित्य, इतिहास एव सस्कृति की दृष्टि से उक्त दोनो ग्रन्थ महत्त्वपूर्ण हैं। प्रथम

ग्रन्थ के लेखकद्वय डॉ० विद्याधर जोहरापुरकर एव डॉ० कस्तूरचन्द्र कासलीवाल ने इस ग्रन्थ मे वीरनिर्वाण-सवत् की प्रथम शती से २५००वी शती तक के प्रमुख जैनाचार्यों, भट्टारको एव प्राचीन शास्त्रकारो के जीवन एव उनकी कृतियो का मूल स्रोतो के आधार पर सक्षिप्त परिचय प्रस्तुत किया है। उक्त दूसरे ग्रन्थ के लेखक डॉ० ज्योतिप्रसाद जैन (लखनऊ) हैं। इस ग्रन्थ मे, उन्होने साम्प्रदायिक सकीर्णताओं से परे रहकर भ० महावीर के समय से वर्तमान काल तक के प्रमुख जैन सम्राट्, नगरश्रेष्ठी, सामन्त एव समाजोद्धारक नेताओ का चिर-प्रतीक्षित प्रामाणिक जीवनवृत्त उपस्थित किया है। वस्तुत, ये दोनो ग्रन्थ एक दूसरे के पूरक हैं और इन तीनो विद्वानो ने उक्त दोनो कृतियो के माध्यम से जैनसाहित्य, इतिहास एव सस्कृति की यत्र-तत्र बिखरी एव किन्ही अज्ञात कारणो से धूमिल अथवा प्रच्छन्न सामग्री को प्रकाश-दान देकर जैनविद्या की इस उपेक्षित शाखा को धवलित किया है।

**Religion and culture of the Jainas :** डॉ० ज्योतिप्रसाद जैन द्वारा अँगरेजी मे लिखित एक ऐसा लघु ग्रन्थ है, जिसमे जैनविद्या के कुछ प्रमुख अंगो इतिहास, सस्कृति, दर्शन, सिद्धान्त, आचार, अध्यात्म, कला, स्थापत्य आदि पर सक्षिप्त, किन्तु सारभूत विवेचन प्रस्तुत किया गया है। शोधार्थियो तथा सामान्य तत्त्वजिज्ञासुओ के लिए यह पुस्तक मार्ग-निर्देशिका का कार्य करेगी।

महाकवि हरिचन्द्र · एक अनुशीलन . पं० (डॉ०) पन्नालाल जैन (सागर, म० प्र०)-कृत यह उनका शोध-प्रबन्ध है, जिसपर उन्हे कुछ वर्षों पूर्व सागर-विश्वविद्यालय से पी-एच्० डी० की उपाधि प्राप्त हुई थी। महाकवि कालिदास, भारवि एव माघ की कोटि का यह कवि शताब्दियो से उपेक्षित रहा, यद्यपि उसकी 'धर्मशर्माभ्युदय' तथा 'जीवन्धरचम्पू' जैसी सस्कृत-भाषा में लिखित प्रौढ कृतियाँ अपूर्व एव मौलिक हैं और वे अध्येता विद्वानो को आश्चर्यचकित भी करती रही हैं।

कवि हरिचन्द्र कायस्थ जाति के थे, किन्तु उन्होने जैनधर्म स्वीकार कर दीर्घ साधना-पूर्वक उसे अपने जीवन मे उतारा और पूर्ण सस्कारी बनकर उक्त दोनो कृतियो का प्रणयन किया था। प० पन्नालालजी ने उक्त दोनो ग्रन्थो का पाठ-सशोधन कर उनके हिन्दी-अनुवाद प्रस्तुत किये, जो भारतीय ज्ञानपीठ से पूर्व मे ही प्रकाशित हो चुके थे। प्रस्तुत शोध-प्रबन्ध के कुल चार अध्यायो मे लेखक ने ग्रन्थकार के जीवन-वृत्त पर गम्भीर विवेचन प्रस्तुत कर, उक्त दोनो ग्रन्थो के कथानको के मूलस्रोतो के विश्लेषण के साथ ही उनका काव्यशास्त्रीय तथा सामाजिक, सास्कृतिक एव भौगोलिक अध्ययन प्रस्तुत किया है। इस शोधग्रन्थ के प्रकाशित हो जाने से अब महाकवि हरिचन्द्र-सम्बन्धी समस्त ज्ञात साहित्य अपने मूल्याकन-सहित प्रकाश मे आ गया है।

